इस विधेयकको प्रायः सर्वसम्मतिसे अब्रिटिश और बेईमानीभरा बतलाया गया था। वस्तुतः यह *अँधेरेमें किया गया छुरेका वार* था। हमें यह देखकर बहुत निराशा हुई कि इस विधेयकपर भी श्री चेम्बरलेनने अपनी पसन्दगीकी छाप लगा दी। हम नहीं जानते कि अब हमारी स्थिति क्या है और हमें क्या करना चाहिए। इस अधिनियमका प्रभाव हमपर पड़ने भी लगा है। कुछ ही दिनोंकी बात है कि इकहत्तर नेटालवासी भारतीय अपना माल बेचने ट्रान्सवाल गये थे। उन्हें नेटाल लौटनेके कुछ समय पश्चात् गिरफ्तार कर लिया गया और उनके मुकदमेकी सुनवाईके समय उन्हें वर्जित प्रवासी बतला कर छः दिनतक जेलमें रखा गया।[1] वे कुछ कानूनी अपवादोंके कारण छोड़ दिये गये, परन्तु यदि ऐसा न होता तो मुकदमा कई दिन चलता रहता और ब्रिटिश भूमिपर रहनेका अधिकार प्राप्त करनेसे पहले, उन्हें शायद कई सौ पौंड व्यय करने पड़ जाते। अब भी सात दिनकी सुनवाईमें उन्हें कुछ कम व्यय नहीं करना पड़ा। ऐसी घटनाएँ समय-समयपर घटित होती ही रहेंगी और फिर जो लोग नेटालमें पहलेसे आबाद हो चुके हैं केवल वही यहाँ आ सकेंगे।

श्री चेम्बरलेनने कहा है कि कोई प्रवासी इसलिए अवांछनीय हो सकता है कि "वह मैला है या वह दुराचारी है, या वह कंगाल है या उसमें कोई दूसरी आपत्तिजनक बात है, जिसकी परिभाषा संसदके अधिनियममें की जा सकती है।" परन्तु उन्होंने ही ट्रान्सवाल-सरकारको भेजे हुए अपने खरीतेमें स्वयं माना है कि जिन भारतीयोंका नेटालमें प्रवास नेटाल-अधिनियम द्वारा रोका गया है वे न दुराचारी हैं न मैले-कुचैले।[2] वे कंगाल तो निश्चय ही नहीं हैं। नेटाल अधिनियमकी सबसे बड़ी निर्बलता यह है कि शायद *जिन लोगोंके दुराचारी या मैला-कुचैला होनेकी सम्भावना है उनको प्रविष्ट करनेकी इसमें विशेष व्यवस्था की गई है।* वे हैं गिरमिटिया भारतीय। उनके वैसा होनेकी सम्भावना इस कारण है कि उनकी भर्ती समाजके निम्नतम वर्गमें से की जाती है। यह अधिनियम बननेके तुरन्त पश्चात् भारतीय प्रवासी निकाय (इंडियन इमिग्रेशन बोर्ड) ने ४००० गिरमिटिया भारतीयोंको बुला लेनेकी माँग स्वीकृत की थी। अबतकके लेखेमें शायद एक साथ इतने अधिक गिरमिटिया मजदूरोंकी यह सबसे बड़ी माँग है। हम नहीं कह सकते कि श्री चेम्बरलेनने

१. देखिए पृष्ठ ३९०–९१।

२. भारतीय प्रवासियोंके बारेमें श्री चेम्बरलेनकी रायके लिए देखिए पृष्ठ १९।

इन तथ्योंकी उपेक्षा कैसे कर दी। हम तो अब भी यही कहते हैं—जैसा कि हम अबतक निरन्तर कहते आये हैं—कि भारतीयोंके विरुद्ध आन्दोलनका कारण *रंग-भेद और व्यापारिक ईर्ष्या* है। हमने निष्पक्ष जाँच की जानेकी माँग की है, और यदि वह मान ली गई तो हमें तनिक भी सन्देह नहीं कि इसका परिणाम यही निकलेगा कि नेटालमें भारतीयोंकी उपस्थिति उपनिवेशके लिए लाभदायक पाई जायेगी। १२ वर्ष पूर्व जिन आयुक्तों (कमिश्नरों) ने नेटालमें कुछ भारतीय मामलोंकी जाँच की थी, उन्होंने लिखा था कि भारतीयोंकी उपस्थिति इस उपनिवेशके लिए एक वरदान सिद्ध हुई है।

सत्य तो यह है कि श्री चेम्बरलेनने व्यवहारतः यह मान लिया है कि कोई भी भारतीय भारत छोड़ते ही ब्रिटिश प्रजा नहीं रहता; और इसका भयंकर परिणाम यह हो रहा है कि हमें, प्रायः प्रतिदिन, ब्रिटिश भारतीय प्रजाओंके नेटालकी ब्रिटिश भूमिसे निकाल दिये जाने अथवा उसमें प्रविष्ट न होने दिये जानेका, और फलतः उनके ट्रान्सवाल या डेलागोआ-बेकी विदेशी भूमियोंमें जानेके लिए विवश होनेका, दुःखदायी दृश्य देखना पड़ रहा है।

इसकी तुलनामें तो ट्रान्सवाल परदेशी-कानून (ट्रान्सवाल-एलिएन ऐक्ट) एक वरदान था। जब यह कानून लागू था तब कोई भी भारतीय, नेटाल या डेलागोआ-बे या भारतसे पारपत्र (पासपोर्ट) लेकर, या ट्रान्सवालमें रोजगार पा लेनेपर, ट्रान्सवालमें प्रविष्ट हो सकता था। इसके अतिरिक्त, यह कानून विशेष रूपसे भारतीयोंपर ही लागू नहीं होता था। इस कारण कोई भी भारतीय—यदि वह बिलकुल कँगला ही न हो तो—ट्रान्सवालमें प्रविष्ट हो सकता था। फिर भी डाउनिंग स्ट्रीट [ब्रिटिश सरकार] का दबाव पड़नेपर ट्रान्सवालका यह कानून हटा दिया गया, क्योंकि यह विदेशियों (एटलॉण्डरों)[1] के बहुत विपरीत पड़ता था। दुर्भाग्यवश हमारे पक्षमें—यद्यपि हम ब्रिटिश प्रजा हैं—वैसा ही दबाव ब्रिटिश भूमिमें दिखलाई नहीं पड़ता। नेटाल-अधिनियम ऐसे किसी भी भारतीयका नेटालमें प्रवेश निषिद्ध करता है जो कोई भी यूरोपीय भाषा पढ़ और लिख न सकता हो। इसका अपवाद केवल तब किया जायेगा जब कि वह पहलेसे नेटालमें बस चुका हो। इसका परिणाम यह

१. ट्रांसवालमें आकर बसे हुए मूल डच प्रवासियोंको छोड़कर अन्य गैर-डच यूरोपीय—विशेषतः ब्रिटिश, जर्मन आदि—जो बादमें जाकर वहाँ बसे। डच (बोअर) लोग उन्हें विदेशी मानते थे।

होगा कि मुस्लिम लोग किसी मौलवीको या हिन्दू लोग किसी पण्डितको, केवल उनके अंग्रेजी न जाननेके कारण नेटालमें नहीं बुला सकेंगे, वे दोनों अपने-अपने धर्मके कितने ही विद्वान क्यों न हों। नेटालमें बसा हुआ कोई भारतीय व्यापारी उपनिवेशसे बाहर जाकर यहाँ फिर वापस आ सकता है, परन्तु वह अपने साथ कोई नया नौकर नहीं ला सकता। नये भारतीय नौकरों और मुनीमोंको न ला सकनेकी इस असमर्थताके कारण यहाँके भारतीय लोगोंको बहुत भारी असुविधा होती है।

यदि इस प्रवासी अधिनियमको नेटालकी कानूनकी पुस्तकमें सदाके लिए रहना ही हो और श्री चेम्बरलेन भी इसे अस्वीकृत करनेके लिए तैयार न हों तो भी इसकी यूरोपीय भाषावाली धाराको तो सुधार ही देना चाहिए, जिससे कि जो लोग अपनी भाषा पढ़ और लिख सकते हों और अन्य प्रकार इस अधिनियमके अनुसार प्रवेश पानेके अधिकारी हों, वे सब भी यहाँ आ सकें। हमें आशा है कि कम-से-कम इतनी रियायत तो हमारे साथ की ही जा सकती है। हमारी आपसे प्रार्थना है कि आप और कुछ न भी करें तो इतना परिवर्तन करवानेके लिए तो अपने प्रभावका उपयोग अवश्य करें। श्री चेम्बरलेनके भाषणमें शायद यह आशा दिलाई गई है कि हमारे प्रार्थनापत्रमें जिन अन्य एशियाई-विरोधी अधिनियमोंका जिक्र है उन्हें वे अस्वीकृत नहीं करेंगे। यदि यह ठीक हो तो यह एक प्रकारसे स्वतन्त्र भारतीयोंको नेटाल छोड़कर चले जानेकी सूचना है, क्योंकि यदि विक्रेता-परवाना अधिनियमको कठोरतासे लागू किया गया तो उसका परिणाम यही होगा; और चूँकि उपनिवेशियोंको अब पता चल गया है कि वे जो कुछ करना चाहते हैं उसे अप्रत्यक्ष—और हम तो कहेंगे अनुचित—उपायोंसे करें तो उन्हें कहने मात्रसे श्री चेम्बरलेनसे कुछ भी मिल सकता है, इसलिए उस कानूनके कठोरतासे लागू किये जानेकी संभावना भी है। यह सोचकर हमें बहुत निराशा होती है कि सम्राज्ञीके प्रधान उपनिवेश-मन्त्री अनुचित उपायोंको पसन्द कर रहे हैं—सब यूरोपीयों और भारतीयोंका सर्वसम्मत मत यही है। जो यूरोपीय यहाँ भारतीयोंका निर्बाध प्रवेश होने देनेके तीव्रतम विरोधी हैं वे भी ऐसा ही समझते और मानते हैं कि भारतीयोंका निर्बाध प्रवेश रोकनेके उक्त उपाय अनुचित हैं। परन्तु वे इसकी परवाह नहीं करते।

हम बेबस हैं। इस मामलेको अब हम आपके ही हाथमें सौंपते हैं। हमारी एकमात्र आशा अब यही है कि आप हमारे लिए द्विगुणित शक्तिसे फिर प्रयत्न

करेंगे। हमारा पक्ष सर्वथा न्यायसंगत है, इसलिए हमें निश्चय है कि आप इतना कष्ट अवश्य करेंगे।

(ह०) कासिम मोहम्मद जीवा
और अन्य

हस्तलिखित अंग्रेजी मसविदेकी फोटो-नकल (एस० एन० ३५०१) से। मसविदेमें गांधीजीके अपने हाथसे किये हुए संशोधन हैं।

## परिशिष्ट

### परदेशियोंका प्रवास

(*श्री चेम्बरलेनके भाषणके अंश*)

मुझे एक बात और कहनी है, और सिर्फ एक ही बात; यानी, मैं आपका ध्यान एक कानूनकी ओर खींचना चाहता हूँ, जो या तो कुछ उपनिवेशोंमें विचाराधीन है, या स्वीकार किया जा चुका है। उसका सम्बन्ध परदेशियों (एलियन्स) और खास तौरसे एशियाइयोंके प्रवाससे है।

मैंने ये विधेयक देखे हैं और ये कुछ-कुछ बातोंमें एक-दूसरेसे भिन्न हैं। परन्तु, नेटालसे आये हुए विधेयकको छोड़कर, इनमें से एक भी ऐसा नहीं है, जिसे हम सन्तोषकी दृष्टिसे देख सकें। मैं कहना चाहता हूँ कि सम्राज्ञी-सरकार इस विषयका निबटारा करनेके उपनिवेशोंके ध्येयों और उनकी आवश्यकताओंके महत्त्वको पूरी तरह मान्य करती है। ये उपनिवेश लाखों और करोड़ों एशियाइयोंके अपेक्षाकृत अधिक निकटवर्ती हैं; और इनके गोरे निवासियोंके इस संकल्पके साथ हमारी पूरी सहानुभूति है कि जो लोग सभ्यतासे पराये हैं, धर्मसे पराये हैं, रीति-नीतिसे पराये हैं और इसके अलावा, जिनकी बाढ़से मजदूर-आबादीके वर्तमान अधिकारोंमें बहुत गम्भीर बाधा पड़ेगी, उनकी भरमार उपनिवेशोंमें नहीं होने दी जायेगी। इस तरहके प्रवासको, मैं खूब समझता हूँ, उपनिवेशोंके हितके लिए सब जोखिमें उठाकर भी रोकना ही होगा। और इस उद्देश्यसे पेश किये गये प्रस्तावोंका हम कोई विरोध नहीं करेंगे। परन्तु हमारी आपसे माँग है कि आप साम्राज्यकी परम्पराओंका ध्यान रखें, जो जाति अथवा रंगके पक्ष-विपक्षमें कोई भेदभाव नहीं करतीं; और यह कि, सम्राज्ञीकी सब भारतीय प्रजाओंको, या सब एशियाइयोंको भी, उनके रंगके कारण या उनकी प्रजाति (रेस) के कारण निकाल

देना उन लोगोंको इतना संतापकारी होगा कि, मुझे बिलकुल निश्चय है, सम्राज्ञीको उसे स्वीकार करना पड़े तो वह उनके लिए अत्यन्त पीड़ाजनक बात होगी। जरा सोचिए, अपनी इस देशकी यात्राके दौरानमें आपको क्या देखनेको मिला है। ब्रिटिश संयुक्त राज्य अपने सबसे बड़े और सबसे उज्ज्वल अधीन देशके रूपमें उस विशाल भारत-साम्राज्यका मालिक है, जिसमें ३०,००,००,००० प्रजाजन निवास करते हैं। वे ताजके प्रति उतने ही वफादार हैं, जितने कि आप स्वयं हैं और उनमें लाखों लोग रोएँ-रोएँसे उतने ही सभ्य हैं जितने कि स्वयं हम हैं। वे, अगर इस बातका कोई महत्त्व हो तो, इस अर्थमें हमसे ज्यादा अभिजात हैं कि उनकी परम्पराएँ और उनके परिवार ज्यादा पुराने हैं। वे धनवान हैं, संस्कारी हैं, विशिष्ट वीर हैं; वे ऐसे लोग हैं, जिन्होंने पूरीकी पूरी सेनाएँ लाकर रानीकी सेवामें समर्पित कर दी हैं और भारतीय विद्रोहके जैसे अत्यन्त कठिन और संकटमय अवसरोंपर अपनी राजभक्तिके द्वारा साम्राज्यकी रक्षा की है। मैं कहता हूँ कि आप लोग, जिन्होंने यह सब देखा है, इन लोगोंका अनादर नहीं कर सकते। मेरे खयालसे उनका अनादर करना, जिससे वैमनस्य, असन्तोष, सन्ताप पैदा होगा, और जो न केवल महामहिमामयी सम्राज्ञीकी, बल्कि उनकी तमाम प्रजाकी भावनाओंके विपरीत पड़ेगा, आपके मतलबके लिए बिलकुल अनावश्यक भी है।

मेरे नम्र खयालसे तो आपको जिस बातका निबटारा करना है वह है, प्रवासियोंकी पात्रता-अपात्रताकी। कोई आदमी सिर्फ इसलिए जरूरी तौरपर अवांछनीय नहीं हो जाता कि उसका रंग हमारे रंगसे भिन्न है; बल्कि इसलिए अवांछनीय होता है कि वह गन्दा है, या वह दुराचारी है, या वह कंगाल है, या उसमें कोई दूसरी आपत्तिजनक बात है जिसकी संसदके अधिनियम द्वारा व्याख्या की जा सके और जिसके आधारपर उन सब लोगोंको निकालनेकी व्यवस्था की जा सके, जिन्हें आप सचमुच निकालना चाहते हों। सो, सज्जनो, यह बात हमारे बीच मैत्रीपूर्ण सलाह-मशविरेकी है। जैसा कि मैं बता चुका हूँ, नेटाल उपनिवेशने एक ऐसा उपाय निकाल लिया है। वह, मेरा विश्वास है, उसके लिए पूर्ण सन्तोषप्रद है। और याद रखिए, इस विषयमें उसकी दिलचस्पी सम्भवतः आपकी दिलचस्पीसे ज्यादा ही है; क्योंकि वह प्रवासके लिए, जो पहलेसे ही बहुत बड़े पैमानेपर शुरू हो चुका है, ज्यादा नजदीक है। और नेटालवालोंने एक ऐसा कानून पास कर लिया है जो, वे मानते हैं, उन्हें मनचाहा सब-कुछ दे सकेगा, जिसपर उनकी [एशियाइयोंकी] उठाई आपत्ति लागू नहीं होती और जिसका इस [हमारी] आपत्तिसे भी संघर्ष नहीं है। इस आपत्तिमें

तो, मुझे निश्चय है, आप मेरे साथ हैं। इसलिए मुझे आशा है, आपकी इस यात्राके दौरानमें हम शब्दोंका एक ऐसा मसविदा तय कर लेंगे, जिससे सम्राज्ञीकी किसी प्रजाकी भावनाओंको ठेस न पहुँचे और साथ ही, उस वर्गके लोगोंके आक्रमणसे, जिनपर आस्ट्रेलियाइयोंको न्यायपूर्ण आपत्ति हो, उनके उपनिवेशोंकी रक्षा भी हो जाये।

[अंग्रेजीसे]

कलोनियल आफिस रेकर्ड्स, पार्लमेंटरी पेपर्स, १८९७, जिल्द २, नं० १५।

## ५८. पत्र: दादाभाई नौरोजीको

५३–ए, फील्ड स्ट्रीट
डर्बन, नेटाल
सितम्बर १८, १८९७

माननीय दादाभाई नौरोजी
लंदन

श्रीमन्,

मुझे श्री चेम्बरलेनके भाषणके सम्बन्धमें, जो उन्होंने उपनिवेशोंके प्रधान-मन्त्रियोंके सम्मेलनमें दिया था, एक पत्र[1] इसके साथ भेजनेका सम्मान प्राप्त हुआ है। यह पत्र नेटालवासी भारतीय समाजके प्रतिनिधियोंने आपकी सेवामें लिखा है। अखबारकी जो कतरन[2] इसके साथ है वह पत्रके छप जानेके बाद देखी गई थी। उससे पत्रमें दी हुई दलीलको भारी बल मिलता है। श्री चेम्बरलेनके भाषणसे स्वभावतः ही भारतीय और यूरोपीय दोनों समाजोंको आश्चर्य हुआ है। मैं मानता हूँ कि अगर कुछ और न किया जा सका तो भी पत्रमें जिस प्रवासी-अधिनियमका उल्लेख किया गया है उसमें परिवर्तन करानेके लिए तो आप अपने प्रबल प्रभावका उपयोग करेंगे ही। जिस प्रकारके भारतीयोंका पत्रमें जिक्र है और जिन्हें अधिनियम अभी नेटालमें प्रवेश करनेसे रोकता है, वे यहाँ जमी-जमाई भारतीय पेढियोंके नियमित संचालनके लिए बिलकुल

१. देखिए पृष्ठ ३९१–९८।

२. यह उपलब्ध नहीं है; सम्भवतः सम्मेलनकी कार्रवाईकी अखबारी रिपोर्ट थी।

जरूरी तो हैं ही, साथ ही, यदि उन्हें उपनिवेशमें आने दिया गया तो, वे यूरोपीयोंके कारबारमें किसी तरहका हस्तक्षेप भी नहीं कर सकते।

प्रवास-सम्बन्धी प्रार्थनापत्र[1]की नकल अलग लिफाफेमें भेजी है।

आपका आज्ञानुवर्ती सेवक,

मो० क० गांधी

गांधीजीके हस्ताक्षर-युक्त मूल अंग्रेजी प्रतिकी फोटो-नकल (जी० एन० २२५५) से।

## ५९. पत्र : विलियम वेडरवर्नको

५३–ए, फील्ड स्ट्रीट
डर्बन, नेटाल
सितम्बर १८, १८९७

सर विलियम वेडरवर्न
लंदन

श्रीमन्,

नेटालके भारतीय समाजके प्रतिनिधियोंने आपको जो पत्र लिखा है[2] वह और उसके ही सम्बन्धमें समाचारपत्रकी एक कतरन, इस पत्रके साथ आपको भेजनेका सम्मान मुझे प्राप्त हुआ है। मैं विश्वास करता हूँ कि यदि और कुछ न भी किया जा सका तो भी इस पत्रमें जिस नेटाल अधिनियमका जिक्र किया गया है उसमें परिवर्तन करानेके लिए तो आप अपने प्रबल प्रभावका उपयोग करेंगे ही।

प्रवास-सम्बन्धी प्रार्थनापत्रकी प्रति अलग लिफाफेमें भेजी है।

आपका आज्ञानुवर्ती सेवक,

मो० क० गांधी

एक अंग्रेजी दफ्तरी प्रतिकी फोटो-नकल (जी० एन० २२८१) से।

१. देखिए पृष्ठ ३६१।
२. देखिए पृष्ठ ३९१।

# ६०. "भारतीयोंका आक्रमण" (१)

भारतीयोंके प्रवाससे सम्बद्ध स्थितिके बारेमें नेटालके समाचारपत्रोंमें बहुत उलझे हुए विचार व्यक्त हुआ करते थे और अर्थका अनर्थ भी किया जाता था। कहा जाता था कि भारतीय एक संघके मार्ग-दर्शनमें कानूनको धता बता रहे हैं। गांधीजीने स्थितिको स्पष्ट कर देना आवश्यक समझा। निम्नलिखित और उसके बादके पत्रोंसे, जो उन्होंने *नेटाल मर्क्युरी* तथा औपनिवेशिक सचिवको लिखे, वह उद्देश्य सिद्ध हुआ।

डर्बन

नवम्बर १३, १८९७

सेवामें
सम्पादक
*नेटाल मर्क्युरी*

महोदय,

मालूम होता है कि कुछ लोग नेटालके भारतीय समाजके विरुद्ध द्वेष-भावना कायम रखनेपर तुले हुए हैं। और, दुर्भाग्यवश, अखबारनवीसोंने अपने-आपको धोखेमें पड़ जाने दिया है। कुछ हफ्ते पहले आपके एक संवाददाताने, जो एक गैरजिम्मेदार व्यक्ति दिखाई देता है, कहा था कि डंडीमें जिन भारतीयोंपर प्रवासी कानून (इमिग्रेशन ऐक्ट) के अनुसार मुकदमा चलाया गया था[1] वे भारतसे आये हुए नये आदमी थे और लुका-छिपीसे उपनिवेशमें घुस आये थे। बादमें इस विषयपर सरकार और प्रदर्शन-समितिके बीचका पत्र-व्यवहार[2] प्रकाशित हुआ। उससे जनताके मनपर यह छाप पड़ी कि एक बड़े पैमानेपर प्रवास-कानूनको बरकानेका प्रयत्न किया जा रहा है। इन वक्तव्यों और अखबारोंमें प्रकाशित इसी तरहके दूसरे वक्तव्योंके आधारपर आपने एक पत्र छापा। इन वक्तव्योंको आपने सही माना और साथ ही जनताको यह भी बताया कि

१. यह उल्लेख उन ७० भारतीयोंके मामलेका है, जिन्हें 'अरब' कहा गया था और जिनपर प्रवासी प्रतिबन्धक अधिनियमके अनुसार डंडीमें मुकदमा चलाया गया था। अभियुक्तोंकी ओरसे इस मामलेमें गांधीजीने पैरवी की थी और उन्हें छुड़ा लिया था। देखिए पृष्ठ ४०१–२।

२. देखिए पृष्ठ २१३।

इन लोगोंने स्थायी निवासके प्रमाणपत्र डर्बनमें प्राप्त कर लिये थे। डेलागोआ-बे से एक तार भेजा गया। उसमें बताया गया था कि एक हजार स्वतन्त्र भारतीय वहाँ उतरे हैं और वे नेटाल जा रहे हैं। आजके *मर्क्युरी*में इस आशयका एक तार छपा है कि सरकारने पुलिसको डेलागोआ-बेकी ओरसे आनेवाले एशियाइयोंकी खोज करनेका आदेश दिया है। यह सब एक नाटकीय चीज है। और अगर इसका मंशा यूरोपीय समाजके राग-द्वेषको उभाड़ना न होता तो यह अत्यन्त मनोरंजक भी होती। "मैन इन द मून" [चन्द्रवासी आदमी] ने अपने साप्ताहिक स्तम्भमें एक अंश लिखकर इसपर आखिरी मुलम्मा चढ़ाया है। उसका प्रहार सबसे निष्ठुर है, क्योंकि उसके लेखोंको न केवल जनता उत्सुकताके साथ पढ़ती है, बल्कि उनमें वजन भी होता है। जहाँ तक मैं जानता हूँ, यह दूसरा मौका है, जब कि उसने भारतीय प्रश्नके बारेमें सत्य-असत्यको पहचाननेकी शक्ति खोई है। अगर काफी उत्तेजना मिलनेपर भारतीयोंको कड़ी भाषा काममें लानेकी स्वतन्त्रता होती, तो ऐसी भाषाका प्रयोग उचित सिद्ध करनेके लिए विचाराधीन विषयपर उस 'आदमी' के आजके लेखांशोंमें काफीसे ज्यादा उत्तेजना मौजूद है। मगर वैसा हो नहीं सकता। मुझे तो जो हकीकतें मैंने खुद देखी-सुनी हैं उन्हें उसी रूपमें जनताके सामने रखकर संतोष मान लेना होगा।

मुझे दो वकील भाइयोंके साथ डंडीके भारतीयोंकी पैरवी करनेका अवसर मिला था। मैं पूरे जोरके साथ कहता हूँ कि अभियुक्त भारतीयोंमें से एक भी भारतसे नया आया हुआ नहीं था। इसके सबूत अब भी डंडीके प्रवास-अधिकारी (इमिग्रेशन आफिसर) के पास मौजूद हैं। इसे निर्णयात्मक रूपमें साबित कर देना सम्भव है कि वे सब भारतीय दक्षिण आफ्रिकामें या, यों कहिये कि, नेटालमें प्रवासी-कानून पास होनेके पहले आये थे। उनके परवाने, दूसरे कागज-पत्र और जहाजी कम्पनीके दफ्तरोंके लेखे झूठ नहीं बता सकते। सरकार और प्रदर्शन-समितिके बीचका पत्र-व्यवहार पत्रोंमें प्रकाशित होते ही मैंने उनमें से अधिकतर लोगोंको किसी अधिकारी अदालतके सामने पेश करने और उनकी निर्दोषता साबित कर देनेकी तैयारी दिखाई थी। अर्थात् मैं यह साबित करनेको तैयार था कि वे सबके सब पहले ही नेटालके बाशिन्दे थे, इसलिए उन्हें उपनिवेशमें प्रवेश करनेका पूरा अधिकार था। उनमें से एक व्यक्ति हालमें डर्बनमें है। उसे जब कभी भी सरकार चाहे, मजिस्ट्रेटके सामने पेश किया जा सकता है।

यह कहना सच नहीं है कि उन लोगोंने अपने प्रमाणपत्र डर्बनमें प्राप्त किये। इनमें से कुछने, प्राविधिक (टेकनिकल) आधारपर बरी हो जानेके बाद, डंडीके मजिस्ट्रेटको स्थायी निवासके प्रमाणपत्रोंके लिए अर्जी दी थी। वह अर्जी नामंजूर कर दी गई। कागजात मेरे पास भेजे गये और मैंने सरकारसे प्रमाण-पत्र पानेका प्रयत्न किया। परन्तु मैं असफल रहा। अब उनमें से अधिकतर लोग बिना प्रमाणपत्रोंके ट्रान्सवाल चले गये हैं। यह सच है कि तीन लोगोंने डर्बनमें प्रमाणपत्र प्राप्त किये। जिन सबूतोंके आधारपर ये प्रमाणपत्र दिये गये वे हलफनामे थे। वे दफ्तरके कागजातमें नत्थी हैं। परन्तु डंडीवाले लोगोंके डर्बनमें प्रमाणपत्र प्राप्त करने और कानूनके खिलाफ प्रमाणपत्र प्राप्त करने-वालोंके बीच तो आकाश-पातालका अन्तर है। असजिसकलूके एक आदमीने और डर्बनके बाहर दूसरे जिलोंके लोगोंने डर्बनमें ऐसे प्रमाणपत्र प्राप्त किये थे। ऐसे प्रमाणपत्र देनेका आदेश निकलनेके पहले श्री वाल्टरके सामने इस प्रश्नपर पूरी तरहसे बहस की जा चुकी थी।

यह भय बिलकुल निराधार है कि जो भारतीय डेलागोआ-बेमें उतरते हैं वे कानून तोड़कर उपनिवेशमें आ जाते हैं। मैं यह कहनेकी जिम्मेदारी तो नहीं लूँगा कि चार्ल्सटाउनके पास सीमाको पार करनेका प्रयत्न एक भी नये व्यक्तिने नहीं किया; परन्तु जहाँतक मुझे मालूम है, अबतक एक भी व्यक्ति चार्ल्सटाउनके सार्जेन्ट ऐलनकी गृध्र-दृष्टिसे बचकर निकलनेमें सफल नहीं हुआ। कानूनके अमलमें आनेके पहले और प्रदर्शन-समितिकी स्थापनाके समय, भारतीय समाजकी ओरसे खुलेआम कहा गया था कि हर माह जो भारतीय डर्बनमें उतरते हैं उनमें से ज्यादातर ट्रान्सवाल जानेवाले मुसाफिर होते हैं। यह तो खास तौरसे कहा गया था और आजतक उस कथनका खंडन नहीं किया गया — कि कूरलैंड और *नादरी* जहाजोंसे जो ६०० यात्री आये थे उनमें १०० से कम नेटाल आनेवाले नये लोग थे। अब भी परिस्थिति बदली नहीं है। और मैं तो यह भी कहनेका साहस करता हूँ कि जो १००० यात्री डेलागोआ-बेमें उतरे बताये जाते हैं, उनमें से भी ज्यादातर ट्रान्सवाल जानेवाले होंगे। विभिन्न राष्ट्रोंके नये लोगोंको भारी संख्यामें बसा लेनेका सामर्थ्य उसी उपनिवेशमें है। और जबतक ट्रान्सवाल भारतीयोंको लेता जाता है और सरकार उन्हें आने देती है, तबतक आप भारतीयोंको डेलागोआ-बेमें आते देखते रहेंगे। मेरा कथन यह नहीं है कि उनमें से कोई नेटाल आना ही नहीं चाहता। कुछने तो पूछा था कि वे किन शर्तोंपर आ सकते हैं।

जब उनको बताया गया कि वे इन शर्तोंको पूरा नहीं कर सकते, तब वे ट्रान्सवालमें रह गये। वे कोई फरिश्ते तो नहीं हैं। अगर देख-रेख न हो तो कुछ लोग कानूनको बरकाकर उपनिवेशमें आ भी सकते हैं।

मेरा कथन यह है कि कानूनको तोड़नेकी भारी पैमानेपर कोई कोशिश नहीं की जाती। "मैन इन द मून"ने अपनी उपजाऊ कल्पनाशक्तिसे जो भूत खड़ा किया है, उसके अनुसार न तो कोई संगठन है, न कानून तोड़ने और लुक-छिपकर उपनिवेशमें घुस आनेकी सलाह ही दी जाती है। उचित आदरके साथ हमें कहना होगा कि प्रदर्शन-समितिसे उसका अनुरोध, अधिकारियोंको उसकी सलाह और उसके आक्षेप बहुत ही दुःखदायी हैं, क्योंकि वे गैरजरूरी हैं और वस्तुस्थितिसे साबित नहीं होते। उसका पद बहुत जिम्मेदारीका है। इसलिए लोगोंका खयाल होना स्वाभाविक है कि दूसरे कुछ भी करें, कमसे कम वह तो सत्यके रूपमें किसी कल्पित बातका प्रचार करनेके पहले ज्यादासे ज्यादा सावधानी बरतेगा ही। शरारत एक बार शुरू हो गई तो फिर उसे रोकना शायद सम्भव न हो।

कानूनका अमल होनेपर डर्बनके जहाज-मालिकोंको एक पत्र मिला था। उसमें उनसे अनुरोध किया गया था कि वे उसका अमल करानेमें सरकारको सहयोग दें। मुझे मालूम है कि उन्होंने जवाबमें यह लिखा था कि हम उस कानूनको पसन्द नहीं करते, फिर भी जबतक वह कानूनकी किताबमें रहेगा तबतक हम शक्तिभर तथा वफादारीके साथ उसे मानेंगे और उसके अमलमें सरकारको मदद करेंगे। और, जहाँतक मुझे मालूम है, जहाज-मालिकोंके अपनाये हुए इस रुखके विरुद्ध कोई जिम्मेदार भारतीय नहीं गया। सच तो यह है कि जब-जब मौका आया, चाहे वह कांग्रेस-भवनके अन्दर रहा हो या बाहर, भारतीय समाजके नेताओंने भारतीयोंको सदा यही समझानेका प्रयत्न किया है कि कानूनकी अवज्ञा न करना आवश्यक है। दूसरी बात हो ही कैसे सकती थी? अगर कानूनको कभी भी रद कराना है तो वह तो सिर्फ समझाने-बुझाने और भारतीयोंके अपना आचरण बिलकुल निष्कलंक रखने से ही हो सकता है। आँख बचानेकी नीति तो आत्मघातक है। और, मैं कह सकता हूँ कि भारतीय समाजके अतीत-जीवनका चिट्ठा इस विश्वासको सही साबित करनेवाला नहीं है कि वह कोई आत्मघातक कार्य कर सकता है। इस सबके बाद क्या "मैन इन द मून"को यह विश्वास दिलाना जरूरी है कि भारतीयोंकी उपनिवेशके साथ खिलवाड़ करनेकी कोई इच्छा नहीं है, भले

यह इसलिए ही क्यों न हो कि खिलवाड़ करना उनको पुसानेवाली चीज नहीं है?

फिर भी, पूरी-पूरी सार्वजनिक जाँच होने दीजिए। अगर यह साबित हो जाये कि कानूनकी अवज्ञा करनेवाले किसी संगठनका अस्तित्व है तो, बेशक, उसे कुचल दिया जाये। परन्तु, दूसरी ओर, अगर ऐसा कोई संगठन या 'व्यापक आक्रमण' पाया न जाये, तो इस बातको खुले आम स्वीकार किया जाये, जिससे संघर्षके कारण मिट जायें। सरकार तो यह कर ही सकती है। परन्तु आप भी कर सकते हैं। इसके पहले समाचारपत्रोंने अपने विशेष संवाददाताओंको भेजकर सार्वजनिक कार्योंकी जाँच कराई है। अगर आप सचमुच विश्वास करते हैं कि भारतीय समाजगत रूपसे कानूनको बरकानेका प्रयत्न कर रहे हैं तो आप एक आरम्भिक जाँच करके भारतीय समाजको अत्यन्त आभारी बना लेंगे। और यह आपकी एक लोकसेवा होगी। इस जाँचका मंशा सरकारके लिए सार्वजनिक जाच करनेका मार्ग प्रशस्त करना और, वह जाँच करनेके लिए ही तैयार न हो तो, उसे बाध्य करना होगा। कुछ हो, भारतीय अपनी ओरसे ऐसी जाँचका स्वागत करते हैं।

विषय बहुत महत्त्वका है, इसलिए मैं आपके सहयोगियोंसे इस पत्रको उद्धृत करनेका अनुरोध करता हूँ।

आपका,

मो० क० गांधी

[ अंग्रेजीसे ]

*नेटाल मर्क्युरी*, १५-११-१८९७

## ६१. पत्र: औपनिवेशिक सचिवको

डर्बन

नवम्बर १३, १८९७

माननीय औपनिवेशिक सचिव

पीटरमैरित्सबर्ग

महोदय,

मैं इसके साथ *मर्क्युरी* की एक कतरन भेज रहा हूँ। इधर, कुछ दिनोंसे अखबारोंमें ये समाचार निकल रहे हैं कि भारतीय लोग डेलागोआ-बे या चार्ल्स-टाउनके रास्ते इस उपनिवेशमें प्रवेश करके, या प्रवेश करनेके प्रयत्न करके,

प्रवासी अधिनियमको बरकानेकी कोशिशें कर रहे हैं। आजतक ऐसे समाचारोंपर ध्यान देना जरूरी नहीं समझा गया था। परन्तु सायकी कतरनने बातको ज्यादा गम्भीर रूपमें पेश किया है, और सम्भव है कि इससे यूरोपीय समाजका क्रोध भड़क उठे। इसलिए नेटालके प्रमुख भारतीयोंकी ओरसे मैं यह सुझाव देता हूँ कि सरकार कृपा करके इस समाचारका खंडन कर दे। मैं कह दूँ कि उक्त कानूनका उल्लंघन करनेके लिए नेटालमें या अन्यत्र कोई संगठन नहीं है। नेटालके उत्तरदायी भारतीयोंने कानूनके पास होनेके समयसे ही वफादारीके साथ उसका पालन किया है और दूसरोंको भी ऐसा करनेकी आवश्यकता समझाई है। फिर भी, अगर सरकारका खयाल इसके विपरीत हो तो मुझे इस विषयमें सार्वजनिक जाँचकी माँग करनी होगी।

आपका,

मो० क० गांधी

[अंग्रेजीसे]

*नेटाल मर्क्युरी*, २०–११–१८९७

# ६२. "भारतीयोंका आक्रमण" (२)

डर्बन

नवम्बर १५, १८९७

सेवामें

सम्पादक

*नेटाल मर्क्युरी*

महोदय,

प्रवासी-कानून (इमिग्रेशन ऐक्ट) को बरकानेके लिए तथाकथित संगठनके बारेमें मेरे पत्र[1]पर आपने आजके अंकमें कुछ आक्षेप किये हैं। आशा है, न्यायकी दृष्टिसे, आप उन आक्षेपोंपर मुझे कुछ शब्द कहनेकी अनुमति देंगे। मुझे शंका है कि मेरे पत्रका अर्थ गलत लगाया गया है। मैंने उसमें नेटालवासी भारतीयोंके प्रति किये जानेवाले व्यवहारकी विवेचना नहीं की। मैंने पत्रोंमें प्रकाशित इस आशयके बयानको, और ऐसे दूसरे बयानोंको कि, जो भारतीय हालमें

१. देखिए पृष्ठ ४००।

डेलागोआ-बेमें उतरे हैं वे नेटाल आ रहे हैं, नकार भर दिया है। ऐसा करनेमें मेरा मंशा अनावश्यक आतंकको टालना था। "गत अधिवेशनके कानूनको बरकाया न जाये, इसलिए सजग" रहनेके यूरोपीयोंके अधिकारपर मैं विवाद नहीं करता।

उल्टे, मेरा कहना यह है कि जबतक कानूनकी किताबमें वह कानून है तबतक उत्तरदायी भारतीयोंका इरादा उसे मानने और सरकारको उसका अमल करानेमें शक्तिभर मदद करनेका है।

मैं जिस बातपर आदरपूर्वक आपत्ति करता हूँ वह है झूठी अफवाहों और उनके आधारपर बनी धारणाओंका फैलाया जाना। उनसे बेचैनी पैदा हो सकती है और यूरोपीयोंके मनका सन्तोल बिगड़ जानेका अन्देशा है। मैंने जिस जाँचका सुझाव दिया है वह, आपके मतके लिए उचित आदर रखते हुए भी, स्पष्टतः जरूरी है। जनताके सामने दो विरोधी बातें हैं। एक तो यह है कि प्रवासी-कानूनको समग्रतः बरकानेका प्रयत्न किया जा रहा है। 'मैन इन द मून' के मतानुसार उसे एक संगठनका बल प्राप्त है। दूसरी ओर, इस वक्तव्यको पूरी तरह नामंजूर भी किया गया है। जनता किस बातपर विश्वास करे? क्या सबके लिए यह बेहतर न होगा कि कोई अधिकृत वक्तव्य देकर बता दिया जाये कि कौन-सी बात विश्वासके लायक है?

मैंने भारतमें जो कुछ कहा था, उसके बारेमें आपने मेरा पक्ष उचित बताया है। जब वह बात जनताके सामने थी तब आपने यह कहनेका सौजन्य दिखाया था कि भारतीय दृष्टिकोणसे मैंने ऐसा कुछ नहीं कहा जिसपर आपत्ति की जा सके। और मैं अब भी अपनी भारतमें कही हुई सारी बातोंको साबित करनेको तैयार हूँ। अगर मुझे ब्रिटिश सरकारों[1] की दृढ़ न्याय-बुद्धि पर आस्था न होती तो मैं यहाँ होता ही नहीं। पहले मैं दूसरी जगहोंपर जो-कुछ कह चुका हूँ वही मैं यहाँ दुहराता हूँ कि ब्रिटिशोंकी न्याय व औचित्यप्रियता ही भारतीयोंकी आशाका आधार है।

आपका,

मो० क० गांधी

[ अंग्रेजीसे ]

*नेटाल मर्क्युरी*, १७-११-१८९७

१. आशय ब्रिटेन और नेटालकी सरकारोंसे है।

## ६३. औपनिवेशिक सचिवको उत्तर

डर्बन
नवम्बर १८, १८९७

माननीय औपनिवेशिक सचिव,
मैरित्सबर्ग

महोदय,

मैं आपके १६ तारीखके पत्र[1] का प्राप्ति-स्वीकार निवेदन करता हूँ। उसके द्वारा आपने मुझे सूचना दी है कि सरकारने ऐसा कभी नहीं कहा, न उसके पास विश्वास करनेका कारण ही है, कि नेटालमें प्रवासी प्रतिबन्धक अधिनियमको बरकानेके लिए किसी संगठनका अस्तित्व है। इस पत्रके लिए मैं सरकारको धन्यवाद देता हूँ और निवेदन करता हूँ कि अगर अधिनियमको बरकानेके प्रयत्नोंकी सूचना भारतीय समाजको दी जायेगी तो उन प्रयत्नोंकी पुनरावृत्तिको रोकनेके लिए नेटालवासी भारतीयोंके प्रतिनिधि सब सम्भव प्रयत्न करेंगे। मैं इस पत्र-व्यवहारकी नकलें पत्रोंमें प्रकाशनार्थ भेजनेकी स्वतन्त्रता लेता हूँ।

आपका,
मो० क० गांधी

[ अंग्रेजीसे ]

*नेटाल मर्क्युरी*, २०-११-१८९७

१. पत्र निम्नलिखित था :

मैरित्सबर्ग
नवम्बर १६, १८९७

महोदय,

भारतीयोंके डेलागोआ-बेके रास्ते उपनिवेशमें आनेके कथित प्रयत्नोंकी बाबत अखबारोंमें प्रकाशित समाचारोंके विषयमें आपका १३ तारीखका पत्र मिला। उसके उत्तरमें सूचनार्थ निवेदन है कि सरकारने यह कभी नहीं कहा, न उसके पास ऐसा माननेका कोई कारण ही है, कि नेटालमें प्रवासी प्रतिबन्धक अधिनियमको बरकानेके लिए किसी संगठनका अस्तित्व है।

आपका,
सी० बर्ड
मुख्य उपसचिव

[ अंग्रेजीसे ]

# ६४. भारतीय और प्रवासी-अधिनियम

औपनिवेशिक सचिवके साथ गांधीजीका पत्र-व्यवहार निम्न पत्रके साथ *नेटाल मर्क्युरीमें* प्रकाशित हुआ था।

डर्बन
नवम्बर १९, १८९७

सेवामें
सम्पादक
*नेटाल मर्क्युरी*

महोदय,

मैं इसके साथ अपने और सरकारके बीच हुए पत्र-व्यवहारकी नकल प्रकाशनार्थ भेज रहा हूँ। यह पत्र-व्यवहार अखबारोंमें प्रकाशित उन समाचारोंसे सम्बन्ध रखता है, जिनमें डेलागोआ-बेके रास्ते भारतीयोंके उपनिवेशमें आनेके कथित प्रयत्नोंका जिक्र किया गया है।

आपका,
मो० क० गांधी

[अंग्रेजीसे]
*नेटाल मर्क्युरी*, २०-११-१८९७

१. देखिए पृष्ठ ४०४ और ४०७।

## ६५. पत्र : फर्दुनजी सोराबजी तलेयारखाँको

५३–ए, फील्ड स्ट्रीट
डर्बन (नेटाल)
दिसम्बर १७, १८९७

श्री फर्दुनजी सोरावजी तलेयारखाँ
बैरिस्टर, जे० पी०, आदि
बम्बई

प्रिय श्री तलेयारखाँ,

इस पत्रसे आपको श्री ऐलेक्स कैमेरॉनका परिचय मिलेगा। ये एक समय नेटालमें *टाइम्स ऑफ़ इंडियाके* संवाददाता थे। जिस समय ये यहाँ थे, इन्होंने दक्षिण आफ्रिकावासी भारतीयोंके हितमें जो कुछ ये कर सकते थे, सब किया था। अब ये भारत जा रहे हैं। इनका इरादा है कि हालकी घटनाओंके[१] कारण भारतीयोंके बारेमें जो गलतफहमियाँ पैदा हो गई हैं उन्हें दूर करनेके भारतीयोंके प्रयत्नोंमें हिस्सा लें। इस बारेमें उन्हें जो भी सहायता मिले वह मूल्यवान मानी जायेगी।

आपका सच्चा,
मो० क० गांधी

मूल अंग्रेजी प्रतिसे। सौजन्य : रुस्तमजी फर्दुनजी सोरावजी तलेयारखाँ।

१. देखिए पृष्ठ १९६।

# सामग्रीके साधन-सूत्र

*इंग्लिशमैन* : कलकत्तेका दैनिक समाचारपत्र, १८३० में स्थापित। उस समय यह यूरोपीय लोकमतका प्रमुख मुखपत्र था।

*इंडिया* : भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेसकी ब्रिटिश समिति, लंदनका मुखपत्र। विलियम डिग्बीके सम्पादकत्वमें १८९० में आरम्भ हुआ। १८९२ तक नियमित रूपसे निकला। बादमें मासिक बन गया और १८९८ से १९२१ तक साप्ताहिक रूपमें प्रकाशित होता रहा।

कलोनियल आफिस रेकर्ड्स : औपनिवेशिक कार्यालय, लंदनके पुस्तकालयमें स्थित। इनमें दक्षिण आफ्रिकी कामकाज-सम्बन्धी अधिकतर प्रलेख (डाक्यूमेंट्स) और कागजात उपलब्ध हैं। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३५०।

गांधी स्मारक संग्रहालय, नई दिल्ली : गांधीजी-सम्बन्धी साहित्य और कागज-पत्रोंका केन्द्रीय संग्रहालय तथा पुस्तकालय। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३५०।

*टाइम्स आफ़ इंडिया* : एक प्रमुख भारतीय समाचारपत्र। १८६१ में चार समाचारपत्रोंके मिल जानेपर इस नामसे स्थापित हुआ। उन चारमें से *बाम्बे टाइम्स* नामक पत्र १८३८ में आरम्भ हुआ था।

दक्षिण–आफ्रिकी सरकारके कागज-पत्र : प्रिटोरिया और पीटरमैरित्सबर्गके आर्काइव्ज़में।

*नेटाल एडवर्टाइज़र* : डर्बनसे प्रकाशित दैनिक समाचारपत्र।

*नेटाल मर्क्युरी* : डर्बनसे प्रकाशित दैनिक समाचारपत्र।

*बंगाली* : एक जमानेमें कलकत्तेका प्रमुख समाचारपत्र। १८६८ में साप्ताहिकके रूपमें स्थापित। १८७९ में सुरेन्द्रनाथ बनर्जीने ले लिया और १९०० में उसे दैनिक पत्र बना दिया तथा जीवन-भर उसका सम्पादन किया।

बम्बई-सरकारके कागज-पत्रोंमें प्राप्त पुलिसके गोशवारे।

*बाम्बे गज़ट* : १७९१ में स्वतंत्र समाचारपत्रके रूपमें स्थापित। शीघ्र ही अर्ध-सरकारी मुखपत्र बन गया था।

भारत-सरकारके कागज-पत्र: नेशनल आर्काइव्ज़, नई दिल्लीमें।

साबरमती संग्रहालय, अहमदाबाद: इसके पुस्तकालयमें गांधीजीके दक्षिण आफ्रिकी काल (१८९३-१९१४) और उससे पूर्वके बहुत-से कागज-पत्र सुरक्षित हैं। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३६०।

स्टेट्समैन: कलकत्तेका विशिष्ट अंग्रेजी दैनिक पत्र। १८७५ में आरम्भ। १८७७ से "१८१८ में स्थापित फ्रैंड आफ़ इंडियासे प्रत्यक्ष अवतीर्ण व उससे सम्मिलित" रूपमें निकलने लगा।

*हिन्दू*: मद्राससे प्रकाशित प्रमुख भारतीय समाचारपत्र। १८७९ में साप्ताहिक के रूपमें आरम्भ हुआ, १८८३ से सप्ताहमें तीन बार निकलने लगा और १८८९ में दैनिक बना।

# तारीखवार जीवन वृत्तान्त

## (१८९६–१८९७)

### १८९६

*जुलाई ४* गांधीजी ५ जूनको डर्बनसे रवाना होकर कलकत्ते पहुँचे। इलाहाबादके मार्गसे बम्बईके लिए रवाना। इलाहाबादमें गाड़ी चूक जानेके कारण एक दिन ठहरे रहे और *पायोनियरके* सम्पादक श्री चेजनीसे भेंट की। बादमें श्री चेजनीने भेंटका जो विवरण लिया उससे 'उस घटनावलीकी नींव पड़ी, जिसका अन्तिम परिणाम नेटालमें मेरी हत्याका प्रयत्न हुआ।'

*जुलाई ९* राजकोट पहुँचे।

बम्बईमें प्लेग फैलनेपर राजकोटमें सफाई-समितिमें शामिल हुए।

*अगस्त १४* राजकोटमें *हरी पुस्तिका* प्रकाशित की।

*अगस्त १७* राजकोटसे बम्बईके लिए रवाना।

*अगस्त १९* बम्बईमें रानडे, बदरुद्दीन तैयबजी और फीरोजशाह मेहतासे मिले।

*सितम्बर ९* बीमार बहनोईको लेकर बम्बईसे राजकोटके लिए रवाना; मृत्युके समय तक उनकी शुश्रूषा की।

*सितम्बर १४* लंदनसे डर्बन भेजे हुए रायटरके तार (केबल)से *हरी पुस्तिका* की सामग्रीके बारेमें भ्रामक समाचार प्रकाशित।

*सितम्बर १६* नेटालके पत्रोंमें रायटर द्वारा तारसे भेजे गये सारांशके प्रकाशित होनेसे डर्बनके यूरोपीय भड़क गये और उन्होंने यूरोपीय संरक्षण संघ (यूरोपियन प्रोटेक्शन असोसिएशन) का संगठन किया।

*सितम्बर २६* बम्बईमें, फीरोजशाह मेहताकी अध्यक्षतामें, सार्वजनिक सभामें भाषण दिया।

*सितम्बर २९* बम्बईकी सभाने दक्षिण आफ्रिकावासी भारतीयोंके प्रति दुर्व्यवहारका विरोध और भारतमन्त्रीको शिकायतें दूर करनेके लिए प्रार्थनापत्र भेजनेका निश्चय किया।

*अक्टूबर १२* : गांधीजी बम्बईसे पूनाके रास्ते मद्रासके लिए रवाना।

*अक्टूबर १२*: दिन भर पूनामें ठहरे। गोखले, लोकमान्य तिलक और डा० भाण्डारकरसे मिले।

*अक्टूबर १४*: मद्रास पहुँचे।

*अक्टूबर २६*: पचैयप्पा कालेज, मद्रासके सभा-भवनमें सार्वजनिक सभाम भाषण दिया।

*अक्टूबर ३१*: नागपुर होकर कलकत्ते पहुँचे। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी तथा लोकमतके अन्य नेताओंसे मिले।

*नवम्बर १२*: डर्बनसे दादा अब्दुल्लाका तार बम्बई पहुँचा, जिसमें गांधीजीको नेटाल वापस बुलाया गया था, क्योंकि फोक्सराट (संसद) ने सिफारिश की थी कि भारतीयोंको पृथक् बस्तियोंमें रहनेके लिए बाध्य किया जाये।

*नवम्बर १३*: दक्षिण आफ्रिकावासी भारतीयोंकी समस्यापर *इंग्लिशमैन*को पत्र लिखा।

*नवम्बर १४ (१५?)*: बम्बई पहुँचे।

*नवम्बर १६*: पूना गये; वहाँ सार्वजनिक सभाके तत्त्वावधानमें आम सभामें भाषण दिया।

*नवम्बर २०*: बम्बई वापस।

*नवम्बर २६*: डर्बनके यूरोपीयोंकी आम सभा — अध्यक्ष नगरके मेयर। उसमें एशियाइयोंके आगमन और वासकी निन्दा। गांधीजीका नाम निकलनेपर श्रोताओंकी "शी-शी" की परिहास-सूचक आवाजें। औपनिवेशिक देशभक्त संघ (कलोनियल पैट्रिऑटिक यूनियन) की स्थापना।

*नवम्बर ३०*: गांधीजीने वाइसरायके नाम कलकत्ते तार भेजकर उनका ध्यान ट्रान्सवाल-सरकारके इस निश्चयकी ओर आकर्षित किया कि भारतीयोंको पृथक् बस्तियोंमें रहनेके लिए बाध्य किया जाये। धर्मपत्नी और दो पुत्रोंके साथ कूर्लैंड द्वारा बम्बईसे दक्षिण आफ्रिकाके लिए रवाना।

*दिसम्बर १८*: कूर्लैंड और नादरी जहाज भारतीय यात्रियोंको लेकर डर्बन पहुँचे।

*दिसम्बर १९*: बम्बई प्रदेशके कुछ हिस्सोंमें प्लेग फैल गया है, इस आधारपर नेटाल-सरकारने एक सूचना प्रकाशित करके बम्बई बन्दरगाहको संक्रमित

स्थान घोषित कर दिया। जहाजोंको पाँच दिनके लिए संक्रामक रोग सम्बन्धी सूतकमें रखा गया और यह अवधि थोड़ी-थोड़ी करके ११ जनवरी तक बढ़ाई गई।

*दिसम्बर २५*: गांधीजीने सह-यात्रियोंकी क्रिसमस-डिनर सभामें पाश्चात्य सभ्यतापर व्याख्यान दिया। बादमें नेटालके समाचारपत्रोंने उनपर "नेटालके गोरोंकी जोरदार निन्दा करने" और "नेटालको भारतीयोंसे पूर देनेकी इच्छा" का आरोप लगाया।

*दिसम्बर २९*: डर्बनके नगरोपायाने विज्ञापन प्रकाशित किया कि भारतीयोंके जहाजसे तटपर उतरनेके विरोधमें प्रदर्शन करनेके लिए जनवरी ४ को सभा होगी। समाचारपत्र 'एशियाइयोंका आक्रमण' के बयानोंसे भर गये।

*दिसम्बर ३०*: कलकत्तेमें भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेसका अधिवेशन, नेटाल भारतीय कांग्रेसके प्रतिनिधि जी० पी० पिल्लेने, जिन्हें गांधीजीने तैयारी कराकर भेजा था, दक्षिण आफ्रिकाके भारतीयोंपर लगे व्यापार-निषेधके विरोध और सरकारसे शिकायतें दूर करनेकी अपीलका एक प्रस्ताव पेश किया, जो मंजूर कर लिया गया।

१८९७

*जनवरी २*: *नेटाल एडवर्टाइज़र*ने एक पत्र प्रकाशित, जिसमें गांधीजी तथा उनके मित्रोंका डर्बनमें उतरनेपर "उपयुक्त स्वागत" करनेकी कार्रवाइयोंका समर्थन।

*जनवरी १३*: गांधीसे कूरलैंड जहाजपर *नेटाल एडवर्टाइज़र*के प्रतिनिधिकी भेंट। शामको ५ बजे जहाजसे उतरे, डर्बनकी भीड द्वारा उनपर हमला, परन्तु पुलिस सुपरिटेंडेंटकी पत्नी श्रीमती अलेक्जैंडरके बीचमें पड़नेके कारण घातक प्रहारोंसे बच गये। बादमें पारसी रुस्तमजीके मकानमें घेर लिये गये; परन्तु पुलिस सुपरिटेंडेंट अलेक्जैंडर उन्हें भारतीय पुलिस-सिपाहीका वेश धारण करा कर निकाल ले गये।

*जनवरी १४*: नेटाल-सरकारने घटनाकी रिपोर्ट उपनिवेश-मन्त्रीको भेजी और गांधीजीपर दोषारोपण किया कि वे वेमौके और बुरी सलाह मानकर जहाजसे उतरे।

जनवरी १०: महान्यायवादीके भेंट करनेपर गांधीजीने हमलावरोंपर मुकदमा चलवानेसे इनकार कर दिया और अपनी यह इच्छा लिखकर दे दी कि मामलेकी उपेक्षा कर दी जाये।

जनवरी ११: भीड़ द्वारा आक्रमणके समय श्री और श्रीमती अलेक्ज़ेंडरने जो मदद की थी, उसके लिए उन दोनोंको धन्यवादके पत्र लिखे और भेंटें भेजीं।

जनवरी १८: दादाभाई नौरोजी, हंटर और भावनगरीको तार भेजकर जहाजसे उतरते समयकी घटनाओंकी सूचना दी।

जनवरी २१: तारकी पुष्टि करते हुए उन्हें पत्र लिखे और सविस्तार समाचार दिये।

फ़रवरी २, ३, ४: अखबारोंमें पत्र लिखकर भारतीय अकाल-पीड़ित सहायता कोषके लिए चन्देकी अपील की और उसी प्रयोजनसे हिन्दी, अंग्रेजी तथा कुछ अन्य भारतीय भाषाओंमें लोगोंको परिपत्र भेजे।

फ़रवरी ६: डर्बनके धर्मोपदेशकोंसे अकाल-पीड़ितोंकी सहायताके लिए लोगोंका योग प्राप्त करनेकी अपील की।

मार्च २: नेटालके मन्त्रियोंने गवर्नरको सूचित किया कि गांधीजीकी चोटें गम्भीर नहीं थीं और "उनकी इच्छाके अनुसार, शांति-भंग की जानेके सम्बन्धमें कोई कार्रवाई नहीं की गई।"

मार्च १५: भारतीय-विरोधी प्रदर्शन तथा उसके बादकी घटनाओंके बारेमें श्री चेम्बरलेनके नाम प्रार्थनापत्र पूर्ण किया।

मार्च २६: नेटालकी विधान-निर्मात्री सभाओंके विचाराधीन भारतीय-विरोधी विधेयकोंके सम्बन्धमें उन सभाओंको प्रार्थनापत्र।

अप्रैल ६: प्रभावशाली ब्रिटिश तथा भारतीय मित्रोंके नाम एक परिपत्र लिखा और उसके साथ चेम्बरलेनको प्रेषित प्रार्थनापत्रकी नकलें भेजीं।

मूल प्रार्थनापत्र श्री चेम्बरलेनको भेजनेके लिए नेटालके गवर्नरके सुपुर्द।

जहाज़से उतरनेके समयकी घटनाओंके बारेमें नेटाल-सरकारके साथ हुआ पत्र-व्यवहार समाचारपत्रोंको प्रकाशनार्थ प्रेषित।

अप्रैल १३: समाचारपत्रोंमें लिख कर भारतीयोंके आगमन तथा वासके सम्बन्धमें अपने विरुद्ध किये गये आरोपोंका प्रतिवाद किया।

*मई ७ :* केन्द्रीय अकाल-पीड़ित सहायता कोष, कलकत्ताके अध्यक्षको सूचना दी कि नेटालके भारतीयोंने पीड़ितोंके सहायतार्थ १,५३०, पाउं १ शि० ९ पेन्स चन्दा इकट्ठा किया है।

*मई १८ :* प्रिटोरियामें ब्रिटिश एजेंटसे भेंट की और लिखित दलील पेश की कि १८८५ के कानून ३ के अर्थ-सम्बन्धी परीक्षात्मक मुकदमेका खर्च ब्रिटिश सरकार बरदाश्त करे।

*जून ६ :* मुतक, विक्रेता-परवाना, प्रवासी प्रतिबन्धक और गैर-गिरमिटिया भारतीय संरक्षण विधेयकोंके कानून बन जानेके सम्बन्धमें हंटरको तार।

*जून २२* महारानी विक्टोरियाकी रजत-जयन्तीके दिन भारतीय पुस्तकालयके उद्घाटनके अवसरपर भाषण दिया।

*जुलाई २* चारों भारतीय-विरोधी कानूनोंके बारेमें श्री चेम्बरलेनको प्रार्थनापत्र।

*जुलाई १०* ब्रिटेन तथा भारतके लोकसेवकोंको भारतीय-विरोधी कानूनोंके सम्बन्धमें परिपत्र भेजा।

*सितम्बर ११* वर्जित प्रवासी होनेके आरोपमें जिन भारतीयोंपर मुकदमा चलाया गया था उनकी पैरवी की और उन्हें छुड़ा लिया।

*सितम्बर १४* पारसी रुस्तमजीके दानसे और डा० बूथकी देखरेखमें डर्बनमें एक भारतीय अस्पतालकी स्थापना, जिसमें, बादमें, गांधीजी दो घण्टे रोज दवा-दारू देनेवाले सहायकका काम करते रहे।

*सितम्बर १८* लंदनके औपनिवेशिक प्रधानमंत्री-सम्मेलनमें श्री चेम्बरलेनने जो भाषण दिया था उसके फलितार्थके सम्बन्धमें दादाभाई नौरोजी, विलियम वेडरबर्न और अन्य व्यक्तियोंको पत्र।

*नवम्बर १३* *नेटाल मर्क्युरी* और औपनिवेशिक सचिवको पत्र लिखकर इस आरोपका प्रतिवाद किया कि प्रवासी-प्रतिबन्धक कानूनका उल्लंघन करनेके संगठित प्रयत्न किये जा रहे हैं।

*नवम्बर १५* *नेटाल मर्क्युरी*को पत्र—उसी विषय पर।

*नवम्बर १८* औपनिवेशिक सचिवको पत्र—उसी विषय पर।

*दिसम्बर ९* एक ईसाई मिशनकी सभामें सम्मिलित और एक पारसी दाता (रुस्तमजी ?) की ओरसे एक टंकीका दान।

# टिप्पणियाँ

**आर्कोनम्:** दक्षिण रेलवेका एक जंक्शन स्टेशन।

**आसन्सोल:** पूर्वी भारतीय रेलवेका एक जंक्शन स्टेशन—कलकत्तेसे लगभग ७० मील।

**ईस्ट लंदन:** केप कालोनीका एक कस्बा। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९२।

**एकाधिकार, एलिज़ाबेथ-कालीन.** इन एकाधिकारोंका प्रचलन मोटे तौरपर इस ख़यालसे हुआ था कि देशकी उन्नतिके लिए उद्योगोंकी वृद्धि और विकासकी आवश्यकता है। इनके अनुसार, उद्योगपतियोंको अपने-अपने उद्योग बढ़ानेके लिए सरकारसे बिना ब्याज ऋण और अपने कामकी सारी उपज या कच्चा माल खरीद लेनेका एकाधिकार प्राप्त होता था। बदलेमें, सरकारको भी हक होता था कि वह उनका तैयार किया हुआ सारा माल खरीद ले। ये एकाधिकार इंग्लैंडमें रानी एलिज़ाबेथके कालमें प्रचलित थे।

**एस्कम्ब, सर हैरी (१८३८–९९):** नेटालके प्रमुख एडवोकेट और प्रधान-मन्त्री। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९०।

**एस्टकोर्ट (या ईस्टकोर्ट):** नेटालका एक कस्बा। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९०।

**काठियावाड़:** सौराष्ट्र; अब बम्बई राज्यका भाग।

**फ्रैंत्सफ्लूफ़:** डर्बनसे २३ मीलपर एक रेलवे स्टेशन।

**गोखले, गोपाल कृष्ण (१८६६–१९१५):** भारतके एक प्रतिष्ठित नेता और राजनीतिज्ञ। डेक्कन एजुकेशन सोसाइटीके फरग्युसन कालेजमें गणित, अंग्रेजी और राजनीतिके प्राध्यापक। सक्रिय राजनीतिमें प्रविष्ट, १८९०। भारतीय वित्त-व्यवस्थापर वेल्बी आयोगके सामने गवाही दी, १८९६। बम्बई विधानपरिषदके सदस्य चुने गये, १८९९। भारत सेवक समाज (सर्वेंट्स ऑफ इंडिया सोसाइटी) की स्थापना और कांग्रेसके बनारस अधिवेशनके अध्यक्ष, १९०५। शाही विधान परिषदके सदस्य, १९०२ से १९१५ तक; इस हैसियतसे शिक्षा-सम्बन्धी मामलोंमें बहुत दिलचस्पी ली और प्राथमिक शिक्षा विधेयक (एलिमेंटरी एजुकेशन बिल) पेश किया; लोक-सेवाओं

सम्बन्धी शाही आयोगके सदस्य बने। दक्षिण आफ्रिकाके गिरमिटिया भारतीयोंके पक्षमें आन्दोलन किया और, गांधीजीके आमन्त्रणपर १९१२ में दक्षिण आफ्रिकाकी यात्रा की।

**चार्ल्सटाउन:** नेटालका एक कस्बा। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९२।

**चेम्बरलेन, जोज़ेफ़ (१८३६–१९१४):** ब्रिटेनके उपनिवेश-मन्त्री, १८९५–१९०२। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९२।

**जेमिसनका हमला (जेमिसन रेड):** १८९५ में ब्रिटिश साउथ आफ्रिका कम्पनीके प्रशासक डा० जेमिसनका केप कालोनीसे ट्रान्सवालपर हमला करके उसे हस्तगत कर लेनेका प्रयत्न, जो विफल कर दिया गया। परदेशियों (एटलॉण्डर्स) ने उस समय ट्रान्सवालमें बलवा करनेकी योजना बना रखी थी। डा० जेमिसनने यही मौका साधकर हमला किया था। परन्तु बलवा हुआ ही नही। जेमिसनको गिरफ्तार कर लिया गया और उसपर मुकदमा चलाकर उसे सजा दी गई। यह हमला और ब्रिटिश सरकार द्वारा इसका स्पष्ट प्रतिवाद न किया जाना आगे चलकर बोअर-युद्धका कारण बना।

**डंडी:** नेटालका कस्बा। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९२।

**डर्बी, अर्ल आफ़ (१८२६–१८९३):** ब्रिटिश पिअर, जिन्होंने भारतमन्त्रीकी हैसियतसे १८५८में भारतका शासन सम्राज्ञीके अधीन करनेका विधेयक मंजूर कराया था। १८८२ से १८८५ तक उपनिवेश-मन्त्री।

**तिलक, बाल गंगाधर (१८५६–१९२०):** भारतके महान राष्ट्रीय नेता, विद्वान और ग्रंथकार। साधारणतः "लोकमान्य" कहे जाते थे। डेक्कन एजुकेशन सोसाइटी, पूनाके एक संस्थापक। प्रभावशाली पत्रों *केसरी* और *मराठा*के प्रवर्तक। *केसरी*में लेख लिखकर सरकारकी आलोचना करनेके कारण ६ वर्षका कारावास-दण्ड भोगा। कांग्रेसमें "गरम दल" के नेता। "नरम दल" के साथ सूरतके झगड़ेके बाद १९१६ में फिर भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेसमें शामिल। होमरूल लीगकी स्थापना की और लखनऊके हिन्दू-मुस्लिम समझौतेको गढ़नेमें अग्रणी रहे। १९१९ के "भारत शासन विधान" के प्रति भारतीयोंकी प्रतिक्रियाके विषयमें ब्रिटिश लोकमतको शिक्षित करनेके लिए कांग्रेसके एक प्रतिनिधिकी हैसियतसे इंग्लैड गये। *गीता-रहस्य*, *दि ऑरिऑन*, *दि आर्कटिक होम इन द वेदाज़* तथा अन्य ग्रंथोके प्रणेता।

दादाभाई नौरोजी (१८२५–१९१७) : पथदर्शक भारतीय राजनीतिज्ञ; वहुधा "भारत राष्ट्र-पितामह" (दि ग्रैंड ओल्डमैन ऑफ़ इंडिया) कहे जाते हैं। १८८६, १८९३ और १९०६ में तीन वार कांग्रेसके अध्यक्ष चुने गये। १८९३ में ब्रिटिश संसदके सदस्य वने और भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेसकी ब्रिटिश समिति, लंदनके प्रमुख सदस्य रहे।

नट्सफर्ड लार्ड : ब्रिटेनके उपनिवेश-मन्त्री, १८८७–९२।

नागपुर : पहलेके मध्यप्रदेशकी, जिसका एक भाग अव वम्बई राज्यमें मिला दिया गया है, राजधानी।

फोक्सरस्ट : नेटालका एक कस्वा। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९३।

फ्राईहाइड : एक जिला, जो मूलतः उत्तर-पश्चिमी जूलूलैंडका हिस्सा था परन्तु वादमें ट्रान्सवालमें मिला दिया गया। डंडीसे आनेवाली रेलवे लाइनका एक कस्वा।

वनर्जी, सर सुरेन्द्रनाथ (१८४८–१९२५) : भारतके एक प्रमुख राजनीतिज्ञ; देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९३–४।

वाम्वे प्रेसिडेन्सी असोसिएशन : १८८५ में वम्बईमें स्थापित संस्था, जिसका उद्देश्य "सव उचित और वैध उपायोंसे लोकहितकी हिमायत और वृद्धि" करना था।

विन्स, सर हेनरी (१८३७–१८९९) : नेटालके प्रमुख राजनीतिज्ञ और प्रधानमन्त्री; देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९४।

ब्रिटिश समिति, भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेसकी, लंदन : सर विलियम वेडरवर्नकी अध्यक्षतामें १८८९ में संगठित। दादाभाई नौरोजी, डब्ल्यू० एस० केन, विलियम डिग्वी तथा जे० ई० एलिस इसके मूल सदस्यों में थे। इसका एक मुख्य लक्ष्य था : "ब्रिटिश मजदूर-वर्गको, जिनके हाथोंमें राजनीतिक सत्ता इतनी अधिक मात्रामें पहुँच गई है, उन कर्तव्योंके प्रति जाग्रत करना, जिनका इंग्लैण्ड भारतके प्रति ऋणी है।"

भाण्डारकर, डा० रामकृष्ण गोपाल (१८३७–१९२५) : प्राच्य-विद्याके अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति-प्राप्त आचार्य। वम्बई विश्वविद्यालयके उपकुलपति; वाइसरायकी विधानपरिषदके नामजद सदस्य, १९०३; वम्बई विधान-

परिषदके सदस्य, १९०४–८; हिन्दुओंके सामाजिक तथा धार्मिक सुधार-सम्बन्धी आन्दोलनोंके नेता।

**भावनगरी, सर मंचरजी मेरवानजी (१८५१–१९३३):** भारतीय पारसी बैरिस्टर, जो इंग्लैण्डके निवासी बन गये थे। यूनियनिस्ट दलकी ओर से दस वर्ष तक ब्रिटिश संसदके सदस्य रहे। इस हैसियतमें और भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेसकी लन्दन-स्थित ब्रिटिश समितिके सदस्यकी हैसियतसे इन्होंने दक्षिण आफ्रिकावासी भारतीयोंके कष्टोंके सम्बन्धमें ब्रिटिश लोकमतको शिक्षित करनेमें बहुत सहायता पहुँचाई।

***मद्रास टाइम्स*:** मद्रासका एक समाचारपत्र, जो बन्द हो गया। यह १८५८ में भी निकलता था।

**मद्रास महाजन सभा:** मद्रासके नागरिकोंकी एक प्रातिनिधिक सभा, १८८१ में स्थापित।

***मद्रास स्टैंडर्ड*:** सप्ताहमें तीन बार प्रकाशित होनेवाले पत्रके रूपमें १८७७ में स्थापित। १८९२ में दैनिक बना। १९१४ में श्रीमती एनी बेसेंटने ले लिया और उसका नाम बदल कर *न्यू इंडिया* रखा।

**मालाबोक-युद्ध:** उत्तरी ट्रान्सवालमें ट्रान्सवालकी सैनिक कार्रवाई (१८९४), जिसका उद्देश्य वहांकी मालाबोक जातिको अधीन करना था। जातिका यह नाम उसके मुखियाके नामपर पड़ा है।

**माशोनालैंड:** दक्षिणी रोडेशियाका वह प्रदेश जिसमें सोना पाया जाता है।

**मेटाबेले लैंड:** दक्षिणी रोडेशियाका एक अन्य प्रदेश, जिसमें सोना पाया जाता है। यह 'मेटाबेले' जातिका निवास-स्थान था।

**मेलमॉथ:** ज़ूलूलैंडकी एक बस्ती, और एक विभाग भी।

**मेहता, सर फीरोजशाह (१८४५–१९१५):** भारतीय कांग्रेसके एक प्रमुख नेता; देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९५।

**राजकोट:** सौराष्ट्रका एक भूतकालीन देशी राज्य। गांधी-कुटुम्बका एक-कालीन निवास-स्थान।

**रानडे, महादेव गोविन्द (१८४२–१९०१):** एक यशस्वी भारतीय नेता, समाज-सुधारक और ग्रंथकार। न्याय-सम्बन्धी अनेक पदोंपर रहनेके बाद

आखिरमें, बम्बई उच्च न्यायालयके न्यायाधीश बनाये गये। बम्बई विधान-परिषदके सदस्य, १८८५–९३। अपने समयके समाज-सुधार आन्दोलनोंके नेता। ब्रह्म-समाजके समान *प्रार्थना-समाज* नामक धार्मिक संस्थाकी स्थापना की। सार्वजनिक सभा, पूनाकी स्थापनामें सहायक हुए और १८९५ तक उसका काम करते रहे। भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेसके संस्थापकोंमें से एक।

**राबिन्सन, सर हर्क्युलिस (१८२४–१८९७):** दक्षिण आफ्रिका स्थित उच्चायुक्त (हाई कमिश्नर), १८८०–१८८९। १८८४ के लंदन-समझौतेकी शर्तें तैयार करनेमें योग दिया। १८८५ में बेकवानालैंडमें बोअरोंका विद्रोह दबानेमें मदद की। १८८९ में अवसर ग्रहण किया। १८९६ में फिरसे दक्षिण आफ्रिकामें नियुक्त किये गये; परन्तु अस्वस्थताके कारण थोड़े दिनों बाद त्यागपत्र दे दिया।

**रुस्तमजी, पारसी:** नेटालके एक प्रमुख भारतीय व्यापारी। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९५।

**लंदन-समझौता (लंडन कान्वेंशन):** ट्रान्सवालवासी प्रजाके नागरिक अधिकारोंके सम्बन्धमें बोअरों और अंग्रेजोंके बीच हुआ १८८४ का समझौता। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९५–९६।

**लेडी स्मिथ:** डर्बन से २०३ मीलपर नेटालका तीसरे नम्बरका सबसे बड़ा शहर।

**वढवाण:** काठियावाड़का एक रेलवे-जंकशन, राजकोटसे बम्बईके मार्गमें।

**वाछा, सर दिनशा एदुलजी (१८४४–१९३६):** भारतके प्रमुख पारसी राजनीतिज्ञ, जो कांग्रेसकी स्थापनाके समयसे ही उससे सम्बद्ध थे और १९०१ में उसके कलकत्ता अधिवेशनके अध्यक्ष बनाये गये। वित्तीय विषयोंके अधिकारी पण्डित। वाइसरायकी विधानपरिषदके नामजद सदस्य।

**वेडरबर्न, सर विलियम:** भारतीय सिविल सर्विसके एक यशस्वी सदस्य। बादमें भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेससे सम्बन्ध जोड़ लिया। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९६।

**सार्वजनिक सभा, पूना:** रानडे तथा गणेश वासुदेव जोशी द्वारा १८७० में स्थापित। उस समय यह भारतकी एक महत्त्वपूर्ण राजनीतिक सभा थी।

**हंटर, सर विलियम विल्सन (१८४०–१९००):** भारतीय सिविल सर्विसके एक विशिष्ट सदस्य। लेखक और भारतीय मामलोंके अधिकारी विद्वान। देखिए खण्ड १, पृष्ठ ३९६।

# सांकेतिका